मार्च 1996 तक 14 हजार 249 करोड 20 लाख 38 हजार हो गई । 31 मार्च 1990 तक राज्य सरकार पर चार हजार 382 करोड 94 लाख 94 हजार रुपए सार्वजनिक ऋण और एक हजार 744 करोड 15 लाख 15 हजार रुपए अन्य देनदारिया थी । वर्ष 1995-96 के सशोधित अनुमानो के अनुसार मार्च 1996 तक राज्य सरकार पर 9 हजार 17 करोड 93 लाख 18 हजार रुपए सार्वजनिक ऋण और पाच हजार 231 करोड 27 लाख 30 हजार रुपए की अन्य देनदारिया थी । राज्य सरकार को वर्ष 1995-96 मे सार्वजनिक ऋण पर 878 करोड 3 लाख 59 हजार रुपए तथा अन्य देनदारियो पर 362 करोड 76 लाख 19 हजार रुपए का ब्याज चुकाना पडा । राज्य सरकार की देनदारियो म वृद्धि का प्रमुख कारण योजना लाभ मे वित्त पोषण के लिए अधिक ऋण प्राप्त करना है ।

आर्थिक सुधारो के दौर मे राजस्थान मे क्षेत्रीय असतुलन की समस्या उभरी है । कोटा अलवर जयपुर भीलवाडा तेजी से औद्योगीकरण की ओर अग्रसर है वहीं सवाई माधोपुर बारा टोक तथा पश्चिमी जिले आर्थिक विकास की दौड मे पिछड गए है । एक सर्वेक्षण के अनुसार राजस्थान के मैदानी तथा पहाडी क्षेत्र मे प्रति व्यक्ति घरेलू उत्पाद राज्य स्तरीय औसत की तुलना मे काफी कम रहा है । वर्ष 1986 87 से 1990 91 की अवधि म प्रति व्यक्ति घरेलू उत्पाद का राज्य स्तरीय औसत 102 7 प्रतिशत रहा है । इसकी तुलना मे हनुमानगढ गगानगर वाले सघन सिंचित और कृषि क्षेत्र मे यह औसत 117 72 प्रतिशत रहा जबकि सवाई माधोपुर टोक धौलपुर भरतपुर दौसा आदि मैदानी क्षेत्रो म सकल घरेलू उत्पाद का औसत केवल 81 15 प्रतिशत रहा ।

राजस्थान म बढती ऋणग्रस्तता और क्षेत्रीय असतुलन की समस्या के निदान के लिए कारगर प्रयास की आवश्यकता है । ऋणग्रस्तता को कम करने के लिए योजना के वित्त पोषण के लिए स्वय के ससाधनो मे बढोतरी करनी होगी । औद्योगिक विकास की गति को बेहतर करने के लिए प्रत्यक्ष पूजी निवेश को बढावा दिया जाना आवश्यक है । क्षेत्रीय असतुलन की समस्या से निपटने के लिए विकास की दौड मे पिछड चुके जिलो का औद्योगिक सभाव्यता सर्वेक्षण किया जाना चाहिए । पिछडे हुए क्षेत्रो मे उपलब्धता प्राकृतिक ससाधनो पर आधारित उद्योगो की स्थापना की जानी चाहिए । सार्वजनिक क्षेत्र के योजना परिव्यय म पिछडे हुए जिलो को प्राथमिकता देनी चाहिए ।